॥ श्रीः ॥

हरिदास संस्कृत ग्रन्थमाला २०५

# नैषधमहाकाव्यम्

'जीवातु' 'मणिप्रभा' व्याख्याद्वयोपेतम्

( सर्ग १-५ )




चौखम्बा अमरभारती प्रकाशन
भारतीय सांस्कृतिक साहित्य के प्रकाशक व विक्रेता
पत्रमञ्जूषा-संख्या ११३८
के० ३७/१३०, गोपाल मन्दिर लेन
वाराणसी–२२१ ००१ ( भारत )

॥श्रीः॥

## हरिदास संस्कृत ग्रन्थमाला

२०५



महाकवि श्रीहर्षप्रणीतं

# नैषधमहाकाव्यम्

महोपाध्याय– श्रीमल्लिनाथकृत 'जीवातु' व्याख्यायुत–
'मणिप्रभा' हिन्दी व्याख्योपेतम्

हिन्दीव्याख्याकार:–
व्याकरण–साहित्याचार्य–साहित्यरत्न–रिसर्चस्कालर–मिश्रोपाह्व
पण्डित श्री हरगोविन्द शास्त्री

प्राक्कथनलेखक:–
पण्डित श्री त्रिभुवनप्रसाद उपाध्याय एम०एम०
प्रिंसिपल–गवर्नमेण्ट संस्कृत कालेज, वाराणसी




चौखम्बा अमरभारती प्रकाशन
पत्रमंञ्जूषा–संख्या ११३८
के० ३७/१३०, गोपाल मन्दिर लेन
वाराणसी–२२१००१ (भारत)

प्रकाशक

चौखम्बा अमरभारती प्रकाशन

पत्रमंञ्जूषा संख्या ११३८

के० ३७/१३० गोपाल मन्दिर लेन

वाराणसी--२२१००१

फोन : ३३३५०८



सप्तम् संस्करण सन् १९८३ ई०

वि० सं० २०४० (पुनः मुद्रित १९९९ ई०)

मूल्य : सम्पूर्ण १–२ भाग रू० ३००–००

प्रथम सर्ग २०–००, १–३ सर्ग ४०–००

१–५ सर्ग ५०–००, १–६ सर्ग १००–००

१०वाँ सर्ग २०–००, १०–११ सर्ग ३०–००

पूर्वार्द्ध १५०–००, उत्तरार्द्ध १५०–००

अपरं च प्राप्तिस्थानम्

चौखम्बा संस्कृत पुस्तकालय

कचौड़ी गली

वाराणसी–२२१००१

मुद्रक–चारू प्रिन्टर्स, वाराणसी

# प्राक्कथन

श्री त्रिभुवनप्रसाद उपाध्याय एम० ए०

प्राधानाचार्य—

राजकीय संस्कृत महाविद्यालय, वाराणसी

संस्कृत संसार की सर्वप्रथम भाषा है, इसका साहित्य सुन्दर एवं समृद्ध है। पहले गृहे गृहे और जने जने इसका प्रचार था तथा जीवन के सभी क्षेत्रों में इसका व्यवहार होता था। बाद में कालक्रम से समाज की रुचि में विविध परिवर्तन हुये, जिसके कारण शिथिलता आने से इसकी प्रगति मन्द पड़ने लगी और निकट अतीत में विदेशी शासन के समय तो इसकी घोर उपेक्षा हुई। किन्तु अब स्वतन्त्र भारत के सुप्रभात में जनता तथा शासन दोनों ही का आकर्षण इस ओर बढ़ रहा है। ऐसी स्थिति में संस्कृत के उत्तमोत्तम ग्रन्थों को सरल संस्कृत तथा राष्ट्रभाषा के माध्यम से जनसम्पर्क में लाना संस्कृत के विद्वानों का प्रधान कर्तव्य है। अतः श्रीहर्ष जैसे महान् दार्शनिक कवि की रमणीय रचना 'नैषध' को राष्ट्रभाषा में अनूदित करने का पं० हरगोविन्द शास्त्री जी का उपक्रम बहुत ही स्तुत्य है। इनकी अनुवाद-भाषा बड़ी ही रोचक मोहक तथा मूल भावों के अभिव्यञ्जन में पूर्ण क्षम है। मेरा विश्वास है कि संस्कृत के जिज्ञासु इस कृति का पूरा आदर कर अनुवादक को उत्साहित करेंगे, जिससे उनकी प्रौढ़ लेखनी से संस्कृत के अधिकाधिक ग्रन्थ राष्ट्रभाषा में अनूदित होकर जनजिज्ञासा की तृप्ति और देश का महान् मंगल कर सकेंगे।

दिनांक २१–१–५४ त्रि० प्र० उपाध्याय

## सम्मतिपत्र

### आचार्य श्री बदरीनाथ शुक्ल

कुलपति—

सम्पूर्णानन्द संस्कृत विश्वविद्यालय, वाराणसी

संस्कृत विश्व की समस्त भाषाओं का शिरोमुकुट, समग्र उदात्त और उज्ज्वल विचारों की मनोरम मजूषा तथा धर्म, अर्थ, काम और मोक्ष इन चारों पुरुषार्थों की कमनीय कुंजिका है। यही कारण है कि अनेक शताब्दियों से अनादृत एवं उपेक्षित होने पर भी इसमें मधुरता और ओजस्विता अब भी ज्यों की त्यों बनी है किन्तु यह सन्तोष की बात है कि 'यथा राजा तथा प्रजा' की जिस नीति ने इसे जनता से दूर कर दिया था उसी के आधार पर भारत की स्वतन्त्रता के समुन्मेष के साथ ही जनता की रुचि में संस्कृत की उन्मुखता पुनः अभिवृद्ध होने लगी है। अतः संस्कृत के प्रचार में अवांछनीय मन्दता आ जाने के कारण संस्कृत में निहित जो ज्ञान-विज्ञान समाज को दुष्प्राप्य हो गये हैं उन्हें अब हिन्दी के माध्यम से जनता के बीच प्रसारित करना संस्कृत के विद्वानों का समयोचित धर्म हो गया है। मैं पण्डित श्री हरगोविन्द शास्त्री जी को धन्यवाद देता हूँ कि उन्होंने अपनी सिद्ध लेखनी से एक ग्रन्थ को हिन्दी में अनूदित करने का प्रयास किया है कि जिसमें भारत के आदर्श नरेश नल और आदर्श नारी दमयन्ती का पावन चरित्र दार्शनिक शिरोमणि महाकवि श्रीहर्ष द्वारा उच्चतम चोटी की काव्यकला में वर्णित हुआ है जिसके परिचय तथा अनुकरण से मनुष्य कृतार्थ हो सकता है। अनुवाद की भाषा बड़ी मंजुल और प्रांजल है तथा अध्येता को कवि के वास्तविक अभिप्राय के अत्यन्त निकट पहुँचाने की पूरी क्षमता रखती है। मेरा विश्वास है कि यह अनुवाद संस्कृतप्रेमी जनों को आवर्जित कर पर्याप्त प्रसार प्राप्त करेगा जिससे प्रकाशक और अनुवादक उत्साहित हो संस्कृत साहित्य की अन्य कृतियों को भी हिन्दी द्वारा जनता को हृदयंगम कराकर मानवता के मंगलमय विकास में पूर्ण सहयोग कर सकेंगे।

बदरीनाथ शुक्ल

# भूमिका

## काव्यप्रयोजन—

अपारे काव्यसंसारे कविरेव प्रजापतिः।
यथाऽस्मै रोचते विश्वं तथेदं परिवर्तते ॥

पुरुषार्थ चतुष्टयको प्राप्तकरना प्राणिमात्रका उद्देश्य होता है। उसके लिए योगसाधन, तपश्चरण, देवाराधन, तन्त्र-मन्त्रोपासना, आदि विविध उपाय शास्त्रोंमें अनेकत्र वर्णित हैं, और उन्हें प्राय: कुशाग्रबुद्धि व्यक्ति क्लेशादि सहन करके ही प्राप्त कर सकते हैं किन्तु उत्तम काव्यके सेवनसे साधारण बुद्धिवाला व्यक्ति भी सुखपूर्वक उक्त उद्देश्यकी पूर्ति कर सकता है' जैसा कि साहित्यदर्पणकारने कहा है—

'चतुर्वर्गफलप्राप्तिः सुखादल्पधियामपि।
काव्यादेव ........................ ( सा० द० ११२ )

भामहने सत्यकाव्यको पुरुषार्थचतुष्टयप्राप्तिके साथ-साथ कलाओंमें विचक्षणता, प्रीति तथा कीर्तिका साधक कहा है—

धर्मार्थकाममोक्षाणां वैचक्षण्यं कलासु च।
करोति प्रीतिं कीर्तिञ्च साधुकाव्यनिषेवणम् ॥' (काव्यालङ्कार १।२)

इतना ही नहीं, काव्यसे कालिदासादिके समान यश, राजराजेश्वर श्रीहर्षादिसे कविश्रेष्ठ बाणादिके समान अर्थलाभ, सूर्यस्तुतिद्वारा मयूरादिके समान कुष्ठादिमहारोगनिवृत्ति, तत्काल ब्रह्मानन्दसहोदर आनन्दलाभ तथा स्त्रीवत् सदुपदेशादिलाभ भी सम्भव है, जैसा कि मम्मटाचार्यने कहा है—

'काव्यं यशसेऽर्थकृते व्यवहारविदे शिवेतरक्षतये।
सद्यः परनिर्वृतये कान्तासम्मिततयोपदेशयुजे ॥'

रुद्रटने तो काव्यको समस्त अभिमतको देनेवाला कहा है—

'अर्थमनर्थोपशमं शमसममथवा मतं यदेवास्य।
स्वरचितरुचिरसुरस्तुतिरखिलं लभते तदेव कविः ॥' (काव्याल०१।८)

राजानक कुन्तकने तो काव्यको पुरुषार्थचतुष्टयकी प्राप्तिसे भी अधिक आनन्दप्रद कहा है—

'चतुर्वर्गफलस्वादमप्यतिक्रम्य तद्विदाम्।
काव्यामृतरसेनान्तश्चमत्कारो वितन्यते ॥' ( विक्रोक्तिजीवित )

यही कारण है कि कष्टप्रद योग-तपश्चर्यादि साधनोंका त्याग कर सुखसाध्य काव्य-

सेवनके द्वारा ही चरमोद्देश्यप्राप्ति करनेके लिए लोगों की प्रवृत्ति होती है, जैसा कि आचार्य भामहने कहा है—

'स्वादुकाव्यरसोन्मिश्रं शास्त्रमप्युपयुञ्जते ।
प्रथमालीढमधवः पिबन्ति कटुभेषजम् ॥' (काव्यालङ्कार ५।३)

राजाजनक कुन्तल ने भी अन्य शास्त्रोंको कड़वी दवाके सामान तथा काव्यको मधुर दवाके समान अविवेकरूपी रोगका नाशक कहा है—

'कटुकौषधवच्छास्त्रमविद्याव्याधिनाशनम् ।
आह्लाद्यमृतवत्काव्यमविवेकगदापहम् ॥ (वक्रोक्तिजीवित)

## नैषधचरितकी काव्यश्रेष्ठता—

म० म० पं० शिवदत्त शर्माके कथनानुसार पं० दुर्गाप्रसाद शर्मा द्वारा प्रकाशित काव्यमालाके मुद्रणके पूर्व 'रघुवंश, किरातार्जुनीय, कुमारसम्भव, शिशुपालवध और नैषधाचरित इन पाँच ही काव्योंका पठन-पाठन प्रचलित था । कुछ विद्वानोंका मत है कि—'लघुत्रयी तथा बृहत्त्रयी' नामसे प्रसिद्ध छः काव्योंका अध्ययनाध्यापन प्रचलित था। लघुत्रयीमें 'रघुवंश, कुमारसम्भव तथा मेघदूत' और 'बृहत्त्रयीमें' 'किरातार्जुनीय, शिशुपालवध तथा नैषधचरित' की गणना है । इनमेंसे प्रथम 'लघुत्रयी' संज्ञक तीन काव्य महाकवि कालिदासके तथा 'बृहत्त्रयी' संज्ञक काव्योंमें 'किरातार्जुनीय' शिशुपालवध तथा नैषधचरित' महाकाव्य क्रमशः महाकवि भारवि, माघ तथा श्रीहर्षद्वारा विरचित हैं । इन तीनों महाकवियोंमें विद्वानोंने श्रीहर्षको ही सर्वश्रेष्ठ माना है—

'उपमा कालिदासस्य भारवेरर्थगौरवम् ।
दण्डिनः पदलालित्यं माघे सन्ति त्रयो गुणाः ॥' इति ।
'तावद्भा भारवेर्भाति यावन्माघस्य नोदयः ।
उदिते नैषधे काव्ये क्व माघः क्व च भारविः ? ॥' इति ।

उक्त प्रथम पद्यमें माघमें उपमादि गुणत्रयका अस्तित्व कहनेसे माघकी श्रेष्ठता कहकर द्वितीय पद्यमें श्रीहर्षकी सर्वश्रेष्ठता स्पष्टरूपमें प्रतिपादित की गई है ।

## श्रीहर्षका जीवनचरित—

महाकवि श्रीहर्षके पिताका नाम 'श्रीहीर' तथा माताका नाम मामल्लदेवी' था । इसे स्वयं श्रीहर्षने नैषधचरितके प्रत्येक सर्गके अन्तिम श्लोकके पूर्वार्द्धमें स्पष्ट कहा है—

श्रीहर्षं कविराजराजिमुकुटालङ्कारहीरः सुतं
श्रीहीरः सुषुवे जितेन्द्रियचयं मामल्लदेवी च यम् ।'

कतिपय विद्वान् 'माम + अल्लदेवी' ऐसा पदच्छेद करके इनकी माताका नाम 'अल्लदेवी' था, ऐसा कहते हैं । किन्तु अन्य विद्वानोंका मत है कि 'वातापि' के निकट

'मामल्लपुर' नामका नगर ही श्रीहर्षकविकी माताका निवासस्थान था और उसी आधारपर इनका नाम 'मामल्लदेवी' हुआ।

'श्रीहीर' बहुत ही विशिष्ट विद्वान् थे। ये काशीके राजा 'विजयचन्द्र' की राजसभाके प्रधान पण्डित थे। कहा जाता है कि इनको राजाके समक्ष एक पण्डितने शास्त्रार्थमें पराजित किया। उक्त पण्डितके नामके विषयमें एकमत न होनेपर भी 'चाण्डू' पण्डितकी स्वकृत टीकाके आरम्भमें लिखी गयी—'प्रथमं तावत्कविजिगीषुकथायां स्वपितृपरिभावुकमुदयनमत्यमर्षणतया कटाक्षयंस्तद्ग्रन्थग्रन्थीनुद्ग्रन्थयितुं खण्डनं प्रारिप्सुश्चतुर्विधपुरुषार्थैरभिमानवधीयं मानसमेकतानतां निनाय।' पंक्तियोंसे श्रीहर्षके पिता 'श्रीहीर' को पराजित करने वाले मैथिल नैयायिक प्रसिद्ध विद्वान् 'उदयनाचार्य' ही थे, इसमें सन्देहका कोई स्थान नहीं रहता। अस्तु, राजसभामें पराजित श्रीहीर' ने सुपुत्र श्रीहर्षसे कहा कि 'पुत्र! यदि तुम सुपुत्र हो तो मेरे विजेताको पराजित कर मेरा मनस्ताप दूर करना।' 'श्रीहर्ष' ने भी पिताकी आज्ञाको शिरोधार्य कर सद्गुरुसे तर्क, न्याय, व्याकरण, ज्यौतिष, वेदान्तादिदर्शन, योगशास्त्र एवं मन्त्रशास्त्रका सम्यक् प्रकार से अध्ययन कर 'चिन्तामणि'[1] मन्त्रका अनन्यमनस्क हो एक वर्ष तक जप करने से प्रत्यक्ष हुई त्रिपुरादेवी के वरदानसे ऐसी विद्वत्ता प्राप्त की कि इनके कथनको कोई विद्वान् समझ ही नहीं पाता था। यह देख श्रीहर्षने आराधनासे त्रिपुरादेवीका पुनः साक्षात्कार कर कहा कि—मातः! आपके वरप्रदानसे प्राप्त मेरा प्रखरतम पाण्डित्य भी सदोष ही रहा, क्योंकि मेरे कथनको कोई विद्वान् समझता ही नहीं, अत एव ऐसा वरदान दीजिये जिससे मेरे

---

१. 'चिन्तामणि' मन्त्रका स्वरूप यह है—
'अवामावामार्द्धे सकलमुभयाकारघटनाद् द्विधाभूतं रूपं भगवदभिधेयं भवति यत्।
तदन्तर्मन्त्रं मे स्मरहरमयं सेन्दुममलं निराकारं शश्वज्जप नरपते! सिद्ध्यतु स ते॥
(१४।८५)

२. 'चिन्तामणि' मन्त्रका महत्त्व कविने स्वयं इन शब्दोंमें कहा है—
'सर्वाङ्गीणरसामृतस्तिमितया वाचा स वाचस्पतिः
स स्वर्गीयमृगीदृशामपि वशीकाराय मारायते।
यस्मै यः स्पृहयत्यनेन स तदेवाप्नोति किं भूयसा
येनायं हृदये कृतः सुकृतिना मन्मन्त्र'चिन्तामणिः'॥
पुष्पैरभ्यर्च्य गन्धादिभिरपि सुभगंभावुक हंसेन मालं-
क्षर्यान्तीं मन्त्रमूर्तिं जपति मयि मति न्यस्य मय्येव भक्तः।
संप्राप्ते वत्सरान्ते शिरसि करमसौ यस्य कस्यापि धत्ते
सोऽपि श्लोकानकाण्डे रचयति रुचिरान् कौतुकं दृश्यमस्य॥'
(१४।८६—८७)

कथनको विद्वान् लोग समझने लगें। यह सुन देवीने कहा कि—आधी रातमें गीले वस्त्रको मस्तकपर रखना तथा मट्ठा पीना, जिससे कफबाहुल्य होकर जाड्यबुद्धि होनेपर तुम्हारे कथनको लोग समझने लगेंगे। श्रीहर्षने वैसा ही किया और उनके कथनको विद्वान् लोग समझने लगे। तदनन्तर इन्होंने 'खण्डनखण्डखाद्य' आदि अनेक ग्रन्थोंकी रचना की, जैसा कि नैषधचरितके चतुर्थ, पञ्चम, षष्ठ, सप्तम, नवम, द्वादश, सप्तदश तथा अष्टादश सर्गोंके अन्तमें क्रमशः स्थैर्यविचारप्रकरण, श्रीविजयप्रशस्ति, खण्डनखण्डखाद्य, गौडोर्वीशकुलप्रशस्ति, अर्णववर्णन, नवसाहसाङ्कचरित, छिन्दप्रशस्ति तथा शिवशक्तिसिद्धि ग्रन्थोंके नामोंका इन्होंने स्वयमेव उल्लेख किया है। इस प्रकार अनेक ग्रन्थोंकी रचना कर श्रीहर्ष कन्नौजके अधिपतिके यहाँ पहुँचे। उनका आगमन सुनकर विद्वद्गुणग्राही राजाने मन्त्री, सभापण्डित आदिके साथ नगरके बाहर जाकर उनकी अगवानी करके यथोचित सत्कार किया। राजाकी गुणप्रियतासे अतिशय हर्षित श्रीहर्षने राजाकी स्तुति करते हुए यह श्लोक पढ़ा—

'गोविन्दनन्दनतया च वपुःश्रिया च माऽस्मिन्नृपे कुरुत काममियं तरुण्यः।
अस्त्रीकरोति जगतां विषये स्मरः स्त्रीरस्त्री जनः पुनरनेन विधीयते स्त्रीः॥'

और उच्चस्वरसे विस्तृत व्याख्यान किया। यह सुन इनकी विद्वत्तासे समस्त सभासदोंके सहित राजा अत्यन्त सन्तुष्ट हो गये। तदनन्तर श्रीहर्षने अपने पिताके विजेता उदयनाचार्यको लक्ष्य कर कटाक्ष करते हुए यह श्लोक पढ़ा—

'साहित्ये सुकुमारवस्तुनि दृढन्यायग्रहग्रन्थिले
तर्के वा मयि संविधातरि समं लीलायते भारती।
शय्या वाऽस्तु मृदूत्तरच्छदवती दर्भाङ्कुरैरास्तृता
भूमिर्वा हृदयङ्गमो यदि पतिस्तुल्या रतिर्योषिताम्॥'

यह सुन श्रीहीरविजयी पण्डितने उनके प्रखर पाण्डित्यको देखकर कहा कि—'भारती सिद्ध वादिगजकेसरी विद्वद्वर! आपके समान कोई भी विद्वान् नहीं है, फिर अधिक कहाँसे हो सकता है? क्योंकि—

'हिंस्राः सन्ति सहस्रशोऽपि विपिने शौण्डीर्यवीर्योद्धता-
स्तस्यैकस्य पुनः स्तुवीमहि महः सिंहस्य विश्वोत्तरम्।
केलिः कोलकुलैर्मदो मदकलैः कोलाहलं नाहलैः
संहर्षो महिषैश्च यस्य मुमुचे साहङ्कृते हुङ्कृते॥'

यह सुनकर श्रीहर्षका क्रोध शान्त हो गया। राजाने भी 'श्रीहीर' विजयी पण्डितकृत अवसरोचित श्रीहर्ष-स्तुति की श्लाघा करते हुए दोनों विद्वानोंमें परस्पर स्नेहपूर्वक आलिङ्गन कराकर राजभवनमें ले जाकर दोनोंका ही समुचित सत्कार किया और श्रीहर्षको एक लक्ष सुवर्णमुद्रायें दीं।

## नैषधचरितकी रचना—

इस प्रकार पिताके विजयीका मानमर्दन कर श्रीहर्षने वहीं राजसभाके सदस्य होकर रहते हुए राजाज्ञासे इस 'नैषधचरित' नामक महाकाव्यकी रचना कर राजाको दिखलाया। इसे देख प्रसन्न राजाने कहा कि—'कश्मीर जाकर इस महाकाव्यको सरस्वतीके हाथमें दीजिये। वहाँपर साक्षात् निवास करती हुई सरस्वती हाथमें दिये हुए दोषरहित ग्रन्थका शिरः कम्पनपूर्वक अभिनन्दन करती हैं और इसके विपरीत दोषयुक्त ग्रन्थको कूड़े कत्वारके समान फेंक देती हैं। इस प्रकार सरस्वतीसे अभिनन्दित ग्रन्थका वहाँके राजासे प्रमाणपत्र लाइये।' ऐसा कहकर और बैल-ऊँट आदिपर समुचितपाथेय तथा धन लदवाकर उन्होंने श्रीहर्षको कश्मीर भेजा।

## कश्मीरमें नैषधचरितका परीक्षण—

वर्तमान समयके समान रेल आदि साधनोंका अभाव होनेसे बहुत दिनोंके बाद श्रीहर्षने कश्मीर पहुँचकर वहाँके राजपण्डितोंको अपना महाकाव्य दिखलाया तथा उसे सरस्वतीके हाथमें रखा। सरस्वतीने पुस्तकको दूर फेंक दिया। यह देख श्रीहर्षने सरस्वतीसे आक्षेपपूर्वक कहा कि 'मेरी पुस्तकको साधारण पुस्तकके समान दूषित समझकर तुमने क्यों अनादृत किया? इसमें कौन-सा दोष है।' श्रीहर्षकी आक्षेपपूर्ण बात सुन सरस्वती देवी ने कहा कि—'तुमने अपने इस ग्रन्थमें—

'देवी पवित्रितचतुर्भुजवामभागा वागालपत्पुनरिमां गरिमाभिरामाम्।
एतस्य निष्कृपकृपाणसनाथपाणेः पाणिग्रहादनुगृहाण गणं गुणानाम्॥'

इस पद्यके द्वारा मुझे विष्णुकी पत्नी कहकर लोकप्रसिद्ध मेरे कन्यात्वका लोप किया है। इसी दोषके कारण मैंने पुस्तकको फेंक दिया है, क्योंकि—अग्नि, धूर्त, रोग, मृत्यु और मर्मभाषणकर्ता; ये पाँच योगियोंको भी उद्विग्न कर देते हैं।[1]

यह सुन महापुराणोंके विशेषज्ञ श्रीहर्षने हँसते हुए कहा—'दूसरे जन्ममें तुमने विष्णु-भगवान्‌को पतिरूपमें स्वीकार नहीं किया था क्या? लोकमें भी तुम्हें लोग 'विष्णुपत्नी' नहीं कहते हैं क्या? तब मेरे सत्य कहनेपर व्यर्थ ही क्रुद्ध होकर तुम मेरी पुस्तकको क्यों सदोष कह रही हो?' श्रीहर्षोक्त उक्त वचनको सुनकर सरस्वतीने पुस्तकको पुनः हाथमें लेकर उसकी प्रशंसा की। तदनन्तर श्रीहर्षने वहाँके राजसभासद पण्डितोंको सरस्वत्यनु-मोदित उक्त पुस्तक देकर कहा कि—'सरस्वती देवीने आपलोगोंके समक्ष इस पुस्तककी प्रशंसा की है, अत एव आपलोग यहाँके राजा 'माधवदेव' को यह पुस्तक दिखलाकर "यह रचना शुद्ध है" ऐसा राजलेख 'काशिराज' जयन्तचन्द्र' के लिए मुझे दें।' परन्तु पण्डितोंमें दूसरे किसी नये पण्डितके प्रति स्वभावसे ही असूया होती है, इस लोकनियमसे

---

१. 'पावको वञ्चको व्याधिः पञ्चत्वं मर्मभाषकः।
योगिनामप्यमी पञ्च प्रायेणोद्वेगकारकाः॥' इति।

आबद्ध उन राजसभापण्डितोंने श्रीहर्षकृत सरस्वत्यभिनन्दित पुस्तक कश्मीरनरेश 'माधवदेव'को नहीं दिखलायी और परिणामस्वरूप राजा जयन्तचन्द्रके लिए पुस्तकके शुद्ध होनेका राजमुद्रा-मुद्रित लेख भी श्रीहर्षको नहीं प्राप्त हुआ। क्रमशः दिन, सप्ताह, पक्ष और मास व्यतीत होते गये। राजा जयन्तचन्द्रसे प्राप्त समस्त धन समाप्त हो चुका, वाहन, बैल, ऊँट आदि के साथ बर्तन भी श्रीहर्षको बेचने पड़े।

एक समय नदीतटपर पानी भरनेके लिए दो दासियाँ गयीं। संयोगवश उन दोनोंमें 'पहले मैं पानीका घड़ा भरूँगी' इस प्रसङ्गको लेकर परस्पर कहासुनी' गाली गलौज होते-होते मारपीट हो गयी, फलतः दोनोंके शिर तक फूट गये। अपने-अपने पक्षको पुष्ट करती हुई दोनों दासियोंने राजदरबारमें जाकर मुकदमा किया और राजाके प्रत्यक्षद्रष्टा साक्षी माँगनेपर दोनोंने कहा कि एक विदेशी ब्राह्मण नदीतटपर बैठा था, उसके अतिरिक्त दूसरा कोई भी वहाँ नहीं था। राजाज्ञासे राजपुरुष नदीतटपर जाकर ब्राह्मणको साथ ले आये। वस्तुतः ये ब्राह्मणदेव अन्य कोई नहीं, महाकवि श्रीहर्ष ही थे। दोनों दासियोंके विवादके विषयमें पूछनेपर श्रीहर्षने कहा—'राजन्! परदेशी होनेके कारण मैं इनके किसी शब्दका भी अर्थ नहीं समझ सका। हाँ, इन दोनोंने जो कुछ एक दूसरेके प्रति कहा या किया, उसे मैं आनुपूर्वी कह सकता हूँ।' ऐसा कहकर श्रीहर्षने राजाज्ञा होनेपर दोनों दासियोंकी परस्परोक्त उक्ति प्रत्युक्तिको अनुपूर्वशः यथावत् कह दिया श्रीहर्षकी धारणाशक्तिसे आश्चर्यचकित राजाने दासीद्वयके विवादका निर्णय कर उन्हें विदा किया तथा साष्टाङ्ग प्रणाम कर श्रीहर्षसे उनका परिचय पूछा। उन्होंने काशीसे यात्रा करनेसे लेकर अब तकके सम्पूर्ण वृत्तान्तको राजासे कह सुनाया। यह सुन अपनी सभाके पण्डितों की श्रीहर्षके प्रति की गयी असूयासे अत्यन्त दुखित राजाने सभापण्डितोंको बुलाकर उन्हें धिक्कारते हुए कहा—'मूर्खो! ऐसे परमविद्वान्के साथ स्नेह करनेके बदले असूया करनेवाले तुमलोगोंको धिक्कार है। अब तुम लोग अपने-अपने घरपर ले जाकर इस महात्माका सत्कार करो।' यह सुन श्रीहर्षने नैषधचरितकी प्रशस्तिमें पठित निम्नलिखित श्लोकको पढ़ा—

यथा यूनस्तद्वत्परमरमणीयाऽपि रमणी
　　कुमाराणामन्तःकरणहरणं नैव कुरुते।
मदुक्तिश्चेदन्तर्मदयति सुधीभूय सुधियः
　　किमस्या नाम स्यादरसपुरुषाराधनरसैः॥' (प्रशस्ति १)

यह सुनकर अपने निन्दित कर्मसे अतिशय लज्जित 'राजसभापण्डितोंने अपने-अपने घरपर श्रीहर्षको लेजाकर आदर सत्कारसे सन्तुष्ट किया। तदनन्तर कश्मीराधीश 'माधवदेव'ने भी उनका सत्कार कर ग्रन्थकी शुद्धताका राजमुद्राप्रमाणित लेख देकर उन्हें विदा किया। उसे लेकर वे काशी लौटे तथा राजा जयन्तचन्द्रको लेख दिया और तबसे इस 'नैषधचरित' का प्रचार हुआ।

## श्रीहर्ष का वैराग्य एवं संन्यास ग्रहण—

तदनन्तर काशीराज जयन्तचन्द्रके 'पद्माकर' नामक प्रधान मन्त्रीने परमविलासवती एवं राजनीतिनिपुणा 'सूहवदेवी' नामकी विधवा शालापति पत्नीको कुमारपालके घर लाकर सोमनाथकी यात्रा कर जयन्तचन्द्रकी भोगपत्नी बनवाया। वह अपनेको लोकमें 'कलाभारती' प्रसिद्ध करती थी और श्रीहर्ष भी 'नरभारती' कहे जाते थे। यह उस मत्सरिणीको असह्य था। एक समय उसने आदरके साथ श्रीहर्षको बुलाकर 'आप कौन हैं ?" ऐसा प्रश्न किया। उसके प्रत्युत्तरमें श्रीहर्षके अपनेको 'कलासर्वज्ञ' कहने पर उसने कहा कि 'जूता पहनाओ'। उसका अभिप्राय यह था कि यदि ये ब्राह्मण होनेके कारण 'मैं नहीं जानता हूँ' कहते हैं तब ये 'कलासर्वज्ञ' नहीं सिद्ध होते। श्रीहर्षने उसकी बातको स्वीकार कर वृक्षोंके वल्कल आदिसे जूता बनाकर उसे पहना तो दिया, किन्तु राजासे उसकी इस कुचेष्टाको कहकर अत्यन्त खिन्न हो गङ्गातटपर जाकर संन्यास ग्रहण कर लिया।

## जयन्तचन्द्रका इतिवृत्त—

इसी बीच राजाकी अभिषिक्त देवीमें एक पुत्ररत्न उत्पन्न हुआ, जिसका नाम 'मेघचन्द्र' था और 'सूहवदेवी'से भी एक पुत्र उत्पन्न हुआ, जो मेधावी तो था, परन्तु अत्यन्त दुर्विनीत था। दोनोंके युवावस्था प्राप्त करने पर राजाने अपने 'विद्याधर' नामक मन्त्रीसे पूछा कि 'किसे राज्य देना चाहिये ?" विद्याधरने कुलीन एवं सत्पुत्र मेघचन्द्रको राज्य देनेके लिए अपनी सम्मति दी और 'सूहवदेवी'के दुर्विनीत पुत्रको राज्य देनेके इच्छुक राजाओंको यथाकथञ्चित् मेघचन्द्रको राज्य देनेके लिए राजी कर लिया। यह देखकर क्रुद्ध हुई सूहवदेवीने अपने विश्वासपात्र प्रधान दूतोंको भेजकर तक्षशिलाधीश्वर 'सुरत्राण'को काशीपर चढ़ाई करनेके लिए तैयार किया। 'प्रत्येक पड़ावपर सवालाख स्वर्णमुद्रा व्यय करता हुआ वह काशीपर चढ़ाई करनेके लिए चल पड़ा है' यह गुप्तचरोंसे ज्ञात कर मन्त्री विद्याधरने 'सूहवदेवी'कृत विरोधको राजासे निवेदन किया, किन्तु राजाने 'वह मेरे साथ ऐसा दुर्व्यवहार नहीं करेगी' कहकर उसे फटकार दिया।

राजाकी मूर्खतासे राजभक्त मन्त्री चिन्तित हो विधिको प्रतिकूल मानकर सोचने लगा कि राज्यभ्रंश होनेके पहले मर जाना अच्छा है। यह सोचकर उसने राजासे कहा—'प्रभो ! यदि आज्ञा हो तो मैं गङ्गाजीमें डूबकर प्राणत्याग कर दूँ।" अपने प्रत्येक काममें उसे कण्टकभूत मानकर राजाने भी सहर्ष आज्ञा दे दी। मन्त्रीने सोचा—हितवचनोंको नहीं सुनना, दुर्नीतिमें प्रवृत्त होना, प्रिय लोगोंमें भी दोष देखना, अपने गुरुजनोंका अपमान करना, ये सब मृत्युके पूर्वरूप राजामें स्पष्ट दृष्टिगोचर हो रहे हैं, अत एव इनकी मृत्यु अब आसन्न है। यह सोच सब धातुओंको सुवर्ण बनानेवाले जिस 'पारस' पत्थरके प्रभावसे ८८०० ब्राह्मणोंको प्रतिदिन भोजन देनेके कारण 'लघुयुधिष्ठिर' उपाधिसे वह मन्त्री लोकप्रसिद्ध था, चिन्तामणिविनायकके प्रसादसे प्राप्त उस पत्थरको लेकर गङ्गाजलमें

प्रवेशकर उसने ब्राह्मणको सङ्कल्पपूर्वक दान दे दिया, किन्तु हतभाग्य उस ब्राह्मणने 'तुम्हें धिक्कार है, जो मुझ ब्राह्मणको बुलाकर दानमें पत्थर दे रहे हो' ऐसा कहकर उस अमूल्य पत्थरको गङ्गाजीमें फेंक दिया और घर चला गया। इधर मन्त्रीने गङ्गाजीमें डूबकर प्राणत्याग कर दिया। उधर तक्षशिलाधीश्वर 'सुरत्राण' ने काशी पहुँचकर उसे नष्ट भ्रष्ट कर दिया एवं यवनोंने नगरीको खूब लूटा। राजा मारा गया या उसका क्या हुआ, कुछ पता नहीं चला। यह ईसवीय सन् १३४८ में राजशेखरसूरिरचित प्रबन्धकोष में 'श्रीहर्ष-विद्याधरजयन्तचन्द्रप्रबन्ध'से ज्ञात होता है।

## जयन्तचन्द्रका समय—

प्राचीन लेखमालाके २२ वें लेखके संवत् १२४३ ( ईसवीय सन् ११८३ ) आषाढ़ शुक्ल सप्तमी रविवारको लिखित दानपत्रसे जयन्तचन्द्रका वंशक्रम इस प्रकार ज्ञात होता है,

यशोविग्रह
|
महीचन्द्र
|
श्रीचन्द्रदेव
|
मदनपाल
|
गोविन्दचन्द्र
|
विजयचन्द्र
|
जयन्तचन्द्र

इनमें यशोविग्रहके पौत्र 'श्रीचन्द्रदेव' ने कान्यकुब्ज ( कन्नौज ) तथा काशीपर विजय प्राप्त की थी, तथा २२ वें लेखमें जयन्तचन्द्रके यौवराज्यदानपत्रमें संवत् १२२५ (ईसवीय सन् ११६९) लिखा है।

इस प्रकार जयन्तचन्द्रके राज्यकालके अनुसार महाकवि श्रीहर्षका समय भी बारहवीं शताब्दी ही निश्चित होता है। अत एव जयन्तचन्द्रके पिता विजयचन्द्रके वर्णनस्वरूप ग्रन्थकी चर्चा श्रीहर्ष कविने नैषधचरित[1]में की है। श्रीहर्षके समयके विषयमें विविध मतोंमें उपस्थित विसंवादोंका प्रदर्शन कर उनका खण्डन करते हुए डाक्टर बूलर साहबके उस व्याख्यानसे भी इसका समर्थन होता है, जो 'रायल एशियाटिक सोसायटी, बम्बई ब्रांच' ( Royal Asiatic Society, Bombay Branch) नामकी विद्वत्सभाद्वारा सन् १८७५ ई० में प्रकाशित प्रबोधनग्रन्थ मुद्रित हुआ है।

---

१. तस्य श्रीविजयप्रशस्तिरचनातातस्य भव्ये महा-
काव्ये चारुणि नैषधीयचरिते सर्गोऽयमत्यद्भुतः।' ( ५।१३८ का उत्तरार्द्ध )

## नल-दमयन्तीकी मूलकथा

महाभारतके वनपर्वमें नल-दमयन्तीकी कथा आयी है। उसके अनुसार भी इन्द्रादि चारों देवोंने दमयन्तीके पास नलको दूत बनाकर भेजा था। निष्कपट भावसे कार्य करनेपर भी असफल होकर उनके लौटनेपर वे नलरूप धारण कर स्वयंवर में गये और दमयन्तीकी स्तुतिद्वारा प्रसन्न होकर नलके लिए आठ[1] वर दिये। स्वर्ग को जाते समय कलिको देवोंने बहुत समझाया, परन्तु वह नलको राज्यभ्रष्ट करनेके लिए द्वापरको सहायक बनानेकी शर्त कर[2] निषध देशमें गया। बारह वर्षके बाद नलको मूत्रत्यागके बाद आचमन कर बिना पैर धोये ही सन्ध्योपासन करते देख (उन्हें अशुचि देख) अवसरका लाभ उठाकर वह उनमें प्रवेश कर गया[3]। द्यूतमें अपने भाई पुष्करसे पराजित होकर वनमें जाते हुए नलने दमयन्तीका त्याग कर दिया। और चार वर्षके बाद पुनः दोनोंका समागम हुआ[4]। इस कथामें केवल इतिवृत्तमात्रका वर्णन है, किन्तु नैषधचरितमें श्रीहर्षने उस कथाभागका बहुत ही रोचक एवं सरस शैलीमें इस प्रकार वर्णन किया है कि वह सजीव हो गया है। इतना ही नहीं, कहीं कहीं उस कथाभागको स्वरचित कल्पनाका पुट देकर विशेषतया सजाकर उसमें चार चाँद लगा दिये है, जिनमें-से नलके द्वारा पकड़े गये हंसका करुण क्रन्दन आदि मुख्य हैं।

'सोमदेवभट्ट' विरचित 'कथासरित्सागर' के अनुसार सबसे पहले हंसको दमयन्ती ने अपना दुपट्टा फेंककर पकड़ा तब उसने कहा कि तुम मुझे छोड़ दो, मैं कामवत् सुंदर

---

१. प्रहृष्टमनसस्तेऽपि नलायाष्टौ वरान् ददुः। प्रत्यक्षदर्शनं यज्ञे शक्रो गतिमनुत्तमाम् ॥
अग्निरात्मभवं प्रादाद्यत्र वाञ्छति नैषधः। लोकानात्मप्रभांश्चैव ददौ तस्मै हुताशनः ॥
यमस्त्वन्नरस प्रादाद्धर्मे च परमां स्थितिम्। अपाम्पतिरपाम्भावं यत्र वाञ्छति नैषधः ॥
स्रजश्चोत्तमगन्धाढ्याः सर्वे ते मिथुन ददुः। वरानेवं प्रदायास्य देवास्ते त्रिदिव गताः ॥
(संक्षिप्तमहाभारत वनपर्व १३।६१७—६२०)

२. ततो गतेषु देवेषु कलिर्द्वापरमब्रवीत्। संहर्तुं नोत्सहे कोपं नले वत्स्यामि द्वापर ! ॥
भ्रंशयिष्यामि तं राज्यान्न भैम्या सह रंस्यते। त्वमप्यक्षान् समाविश्य साहाय्य कर्तुमर्हसि
एवं स समयं कृत्वा द्वापरेण कलिः सह। आजगाम कलिस्तत्र यत्र राजा स नैषधः ॥
(संक्षिप्तमहाभारत वनपर्व ३१।६३१ ६३३)

३. स नित्यमन्तरं प्रेप्सुर्निषधेष्ववसच्चिरम्। अथास्य द्वादशे वर्षे ददर्श कलिरन्तरम् ॥
कृत्वा मूत्रमुपस्पृश्य सन्ध्यामन्वास्त नैषधः। अकृत्वा पादयोः शौचं तत्रैनं कलिराविशत् ॥
(संक्षिप्तमहाभारत वनपर्व १४।६३३ ६३५)

४. स चतुर्थे ततो वर्षे सङ्गम्य सह भार्यया। सर्वकामैः सुसिद्धार्थो लब्धवान् परमां मुदम् ॥
(संक्षिप्तमहाभारत वनपर्व १६।८३३)

निषधराज नलसे तुम्हारे सौन्दर्यका वर्णन कर तुम्हारा पति होनेके लिए निवेदन करूँगा। यह सुन दमयन्तीके हाथसे मुक्ति प्राप्त कर हंस निषधदेशमें जाकर सरोवरपर स्थित नलके पास पहुँचा। वहाँपर भी नलने उसे अपना दुपट्टा फेंककर पकड़ा, तब उस हंसने कहा कि पतिरूपमें तुम्हें चाहनेवाली भीमकुमारी दमयन्ती का सन्देश लेकर मैं आया हूँ, अतः तुम मुझे छोड़ दो। हर्षप्रद यह हंसोक्त वचन सुनकर नलसे मुक्त हंस पुनः दमयन्तीके पास जाकर नलसे दी गई स्वीकृतिका सुसंवाद कहकर अभिमत स्थानको चला गया और दमयन्तीने माताके द्वारा यह समाचार पिताको सुनाया। तदनुसार पिता भीमने भी स्वयंवरके निमित्त राजाओंके पास निमन्त्रणपत्र भेजे। नारदसे दमयन्तीके लोकोत्तर सौन्दर्य तथा स्वयंवरका समाचार पाकर इन्द्र, अग्नि, वरुण, यम तथा वायु, ये पाँच लोकपाल नलके समीप गये और अदृश्य होनेकी शक्ति देकर उनको दूत बनाकर दमयन्ती-के पास भेजा। नलने भी दमयन्तीके पास जाकर देवोंका सन्देश कहते हुए उक्त पाँच देवोंमें-से किसी एक देवको पतिरूपमें वरण करनेके लिए कहा, किन्तु दमयन्तीका नलको ही वरण करनेका निर्णय मालूम कर नलने अपना परिचय दिया और उन पाँच देवोंके पास वापस आकर यथातथा सब बातोंको कह दिया। उनके इस वञ्चनारहित सत्यवचनसे प्रसन्न देवोंने अपनेको नलका वशवर्ती होनेका वरदान दिया। तदनन्तर नलके निषध देशको वापस लौटनेपर वे इन्द्रादि पाँचों लोकपाल नलका रूप धारण कर स्वयंवर में पहुँचे। इधर अपने भाईसे स्वयंवरागत राजाओं का परिचय पाकर क्रमशः उन्हें छोड़ती हुई दमयन्तीने आगे जाकर एक साथ बैठे हुए छः नलोंको देखा तथा उन देवताओंको स्तुतिसे प्रसन्न कर नलके गलेमें वरणमाला पहना दी।

दमयन्तीके साथ विधिवत् विवाह संस्कार सम्पन्न होनेपर नल वहाँपर एक सप्ताह ठहरनेके बाद दमयन्तीको साथ लेकर अपने देशको लौटे। इधर दमयन्ती-स्वयंवरमें द्वापरके साथ आता हुआ कलि देवोंसे नलके दमयन्तीद्वारा वरे जानेका समाचार सुन उन्हें परस्पर वियुक्त करनेकी प्रतिज्ञा कर नलकी राजधानीमें पहुँचा और नलका छिद्रान्वेषण करता हुआ रहने लगा।

बारह वर्षके उपरान्त मद्यपान करनेके कारण बिना सन्ध्योपासन तथा पादप्रक्षालन किये ही सोए हुए नलके शरीरमें कलिने प्रवेश किया, जिसके प्रभावसे नल दुराचारमें प्रवृत्त रहने लगे। इत्यादि।

इस प्रकार महाभारत तथा कथासरित्सागरके कथांशके साथ प्रकृत नैषधचरितके कथांशका सामञ्जस्य करनेपर यह स्पष्ट हो जाता है कि श्रीहर्षने महाभारतके आधारपर ही इस महाकाव्यकी रचना की है।

—:०:—

१. कथासरित्सागरके नवम 'अलङ्कारवती' लम्बकके छठे तरङ्गमें श्लोक २३७–४१६।

## श्रीहर्षका पाण्डित्य

पहले लिखा जा चुका है कि श्रीहर्षने खण्डनखण्डखाद्य आदि अपने ग्रन्थोंकी रचना की। उनमेंसे एकमात्र 'खण्डनखण्डखाद्य' ग्रन्थ ही इनके पाण्डित्यप्राचुर्य-प्रदर्शनके लिए पर्याप्त है। इसमें ग्रन्थकारने अपने प्रखर पाण्डित्यसे अनेकविध तर्कों तथा प्रयुक्तियोंके द्वारा बड़े उत्तम ढंगसे अद्वैत मतका प्रतिपादन किया है, जिसको देखकर विद्वानोंको इनके पाण्डित्यप्राचुर्यकी मुक्तकण्ठ से प्रशंसा करनी ही पड़ती है। अपने इस अद्वैतकी झलक श्रीहर्षने नैषधचरितमें भी अद्वैततत्त्व इव सत्त्वतरेऽपि लोकः (१३ ६५) इत्यादि वचनोंद्वारा प्रदर्शित की है।

षष्ठ सर्गको तो स्वयं श्रीहर्षने ही 'खण्डनखण्डखाद्य' ग्रन्थका सहोदर कहा है। यथा—

'षष्ठः खण्डनखण्डतोऽपि सहजात्क्षोदक्षमे तन्महा-
काव्ये चारुणि नैषधीयचरिते सर्गोऽगमद्भास्वरः।' (६।११३ का उत्तरार्द्ध)

न्यायशास्त्रके मुख्याचार्य गोतमको भी इन्होंने नैषधचरितमें

'मुक्तये यः शिलात्वाय शास्त्रमूचे सचेतसाम्।
गोतमं तमवेत्यैव यथा वित्थ तथैव सः॥' (१७।७४)

कहकर आड़े हाथों लिया है। सप्तदश सर्गमें चार्वाक मतका अत्यन्त कटुसत्य प्रामाणिक एवं विस्तृत समीक्षण श्रीहर्षकी दार्शनिकताका अकाट्य प्रमाण है। वैशेषिक दर्शनका नामान्तर 'उलूक दर्शन' भी है, इसे श्रीहर्षने बड़ी युक्तिसे प्रतिपादित किया है—

'ध्वान्तस्य वामोरु! विचारणायां वैशेषिकं चारु मतं मतं मे।
औलूकमाहुः खलु दर्शनं तत्क्षमं तमस्तत्त्वनिरूपणाय॥' (२२।३५)

अन्य कवियोंने प्रायः अपनी विद्वत्ताके प्रदर्शनार्थ ऋतु, प्रभात, चन्द्र आदिका वर्णन अपनी रचनाओं में अप्रासङ्गिक या अत्यधिक रूपमें किया है, किन्तु श्रीहर्षने ऐसा वर्णन कहीं नहीं किया है। जहाँ कहीं भी उन्होंने मूलकथासे पृथक् स्वतन्त्र कथाकी कल्पना की है, वह वहाँपर मशीनके पुर्जेके समान ठीक-ठीक बैठ जाती है और ऐसा आभास होता है कि इसके बिना रचना अधूरी एवं बेकार थी। उदाहरणार्थ नलके पास हंस पहले नलको काटकर (१।१२५) अनन्तर कुछ फटकारकर (१।१३०-१३३) भी अपनेको छुड़ानेके लिए प्रयत्न करता है, किन्तु असफल होकर करुण-क्रन्दन (१।१३५-१४२) करने लगता है और दयार्द्र नलसे मुक्ति पाकर वहीं वह अपनी भूल स्वीकार करता हुआ (२।८-९) अप्रिय भाषणजन्यदोष को प्रत्युपकार द्वारा दूर करने का वचन देता है तथा उसे दैवप्रतिपादित माननेके लिए दीनतापूर्वक विविध प्रकारसे अनुरोध करता है (२ १० १५)। इसके प्रतिकूल जब वही हंस दमयन्तीके पास पहुँचता है तो अपनी स्वार्थसिद्धि के लिए अनेक प्रकारसे आत्म-श्लाघा करता हुआ नलके प्रति दमयन्तीको

आकृष्ट करनेके उद्देश्यसे बार-बार उनका प्रसङ्ग लाकर उनकी अत्यन्त स्तुति इस प्रकार करता है कि दमयन्तीको यह लेशमात्र भी आभास न होने पावे कि इसे नलने भेजा है तथा इस चातुर्यपूर्ण रहस्यको वह तब तक छिपा रखता है, जब तक दमयन्तीके हृदयको अच्छी तरह ठोंक ठोंकर नलके प्रति आकृष्ट होनेका दृढ निश्चय नहीं कर लेता है। यहाँपर हंसके चातुर्यका दिग्दर्शनमात्र करना अप्रासङ्गिक नहीं होगा। देखिये—हंस किस चातुर्यसे श्लेष द्वारा उनके प्रति दमयन्तीको आकृष्ट करता है। वह कहता है कि—'मुझ स्वर्गीय हंसको पकड़नेके लिए 'विरलोदय नर'के एकमात्र स्वभोगभाग्यके अतिरिक्त कोई जाल आदि समर्थ नहीं हो सकता'।

'बन्धाय दिव्ये न तिरश्चि कश्चित्पाशादिरासादितपौरुषः स्यात्।
एकं विना मादृशि तन्नरस्य स्वर्भोगभाग्यं विरलोदयस्य॥' (३।२०)

यहाँपर उसने 'विरलोदय, नर' इन दो शब्दोंसे नलका स्पष्ट सङ्केत किया है आगे वह दमयन्तीके 'का नाम बाला द्विजराजपाणिग्रहाभिलाषं कथयेदभिज्ञा। (३.५९) अपने मनोरथगत नलको ओर श्लेषद्वारा सङ्केत करने पर उसके नलविषयक अर्थको समझ कर भी स्पष्ट करनेके लिए कहता है—चन्द्रमाको हाथसे पकड़नेके समान आप जिसे प्राप्त करनेके लिए अधिक आदरिणी हों, उसे क्या मैं उस प्रकार सुननेका अधिकारी नहीं हूँ, जिस प्रकार वेदवचनको सुननेका अधिकारी शूद्र नहीं होता (३।६२)। आगे उसके मनोरथको पूरा करनेमें अपनेको सर्वथा समर्थ बतलाता हुआ वहीं हंस विश्वकी किसी भी वस्तुको यहाँ तक कि लङ्काको भी देनेमें अपनेको समर्थ कहता है, जिसका उत्तर कुलीना दमयन्ती स्पष्टरूपसे न देकर श्लेषद्वारा ही नलको पानेकी इच्छा पुनः प्रकट करती है—

'इतीरिता पत्त्ररथेन तेन ह्रीणा च हृष्टा च बभाण भैमी।
चेतो नलं कामयते मदीयं नान्यत्र कुत्रापि च साभिलाषम्॥' (३।६७)

यहाँपर कुलाङ्गनोचित शीलका पूर्णरूपेण पालन करते हुए श्रीहर्षने भारतीय संस्कृतिके परमोच्चादर्शको स्थापित किया है। इसी कारण अन्तमें विवश होकर हंसको हाँ' नलके साथ तुम विवाह करना चाहती हो' कहना पड़ा है (३।७९)। और आगे चलकर वह पुनः पुनः नलके लिये दमयन्तीसे दृढ़ निश्चय कराकर ही 'वे भी तुम्हें चाहते हैं और उन्होंने ही तुम्हारे पास मुझे भेजा है' इत्यादि कहते हुए अपना वास्तविक रूप दमयन्तीके समक्ष व्यक्त करता है।

सभी लोग कुश तथा जल लेकर सङ्कल्पपूर्वक दान देते तथा लेते देखे जाते हैं। देखिये महाकवि श्रीहर्षने दानवीर नलके मुखसे उक्त प्रकरणको लेकर कितनी सूक्ष्मदर्शिताके साथ दानका महत्त्व कहलवाया है। दानके स्वरूप विविध प्रकारसे कहते हुए नल कहते हैं कि—'कुश-जलयुक्त दान करनेका विधान यह सूचित करता है कि याचकके लिए केवल धनमात्र ही नहीं, अपितु प्राणोंको भी तृणके समान दान कर देना चाहिये।'

'अर्थिने न तृणवद्धनमात्रं किन्तु जीवनमपि प्रतिपाद्यम् ।
एवमाह कुशवज्जलदायी द्रव्यदानविधिरुक्तिविदग्धः ॥' (५।८६)

नलने अपने दूतकर्मको अत्यन्त साङ्गोपाङ्ग निभाया है । अपने कार्यमें कुछ विलम्ब होता हुआ देखकर वे बहुत ही खिन्न होते हुए सोचते हैं कि मेरे मार्गको देखनेवाले इन्द्रके नेत्रोंको वज्रने बनाया है । शीघ्र करने योग्य कार्य में भी विलम्ब करनेवाले मुझको धिक्कार है, जिसमें दूसरेके दूतकार्य करनेका साधारण गुण भी नहीं है—

इयच्चिरस्यावदधन्ति मत्पथे किमिन्द्रनेत्राण्यशनिर्न निर्ममौ ।
धिगस्तु मां सत्वरकार्यमन्थरं स्थितः परप्रेष्यगुणोऽपि यत्र न ॥' (९।२१)

यहाँ पर नलने निष्कपट भावसे अपने दूतकर्मकी सिद्धिके लिए यथाशक्ति प्रयत्न करनेमें लेशमात्र भी कमी नहीं की है और अन्ततक उसकी सफलताके लिए प्रयत्नशील रहे हैं और इनके इसी निष्कपटभावने इन्हें पुण्यश्लोक बनाया है, इसमें कोई सन्देह नहीं है ।

स्वयंवरमें जिस क्रमसे सब द्वीप तथा राजाओंका वर्णन महाकवि श्रीहर्षने किया है, वह समस्त समुद्र, वृक्ष, देव आदि विष्णुपुराणके द्वितीय अंशके तृतीय अध्यायमें स्पष्ट वर्णित हैं । वहाँ पर शाकद्वीपके वर्णन-प्रसङ्गमें वहाँके अधिपतिका नाम 'भव्य' कहा गया है और अपनी कृति नैषधचरितमें इयने 'हव्य' को शाकद्वीपका अधिपति कहा है (११।३७) सम्भव है वह नामभेद पाठान्तर आदि किसी कारणसे हो । उस द्वीपवर्णनसे महाकविके पौराणिक ज्ञानकी पुनः परिपुष्टि होती है ।

राजाओंके वर्णन-प्रसङ्गमें सरस्वतीमुखसे काशीनरेशका वर्णन कराते हुए महाकविने 'काश्यां मरणान्मुक्तिः' वचनका अत्यन्त उत्तमयुक्तिसे समर्थन किया है । आपके मतमें भूभागके किसी तीर्थविशेषमें तपस्या करनेवालोंको स्वर्गप्राप्ति होती है, और यह काशीपुरी पृथ्वीपर नहीं है (किन्तु पौराणिक वचनोंके अनुसार शंकर भगवान् के त्रिशूलके ऊपर बसी है); और यहाँपर निवास करना स्वर्गमें निवास करना है, अत एव उस पवित्र तीर्थमें शरीर त्याग करनेवाले प्राणियोंको स्वर्गसे भी श्रेष्ठ मुक्ति मिलती है । अन्यथा यदि उन्हें स्वर्ग ही प्राप्त हो तो उनके हर्षका कोई कारण ही नहीं होता, क्योंकि वे तो स्वर्गरूप काशीमें पहले निवास करते ही थे । कविके शब्दोंमें इस प्रसङ्गको देखिये—

'वाराणसी निवसते न वसुन्धरायां तत्र स्थितिर्मखभुजां भुवने निवासः ।
तत्तीर्थमुक्तवपुषामत एव मुक्तिः स्वर्गात्परं पदमुदेतु मुदेतु कीदृक् ? ॥' (११।११६)

नलके पाण्डित्य-प्रदर्शन-प्रसङ्ग में स्थान-स्थान पर श्लेषका वर्णन आ चुका है, किन्तु इन्द्रादि चारो देवोंके साथ नलका तथा नलके साथ इन्द्रादि चारों देवोंका एक साथ वर्णन करके महाकविने जो श्लेषोक्तिचातुर्य का प्रदर्शन किया है, वहाँ उनके पाण्डित्यका निष्कर्ष है । आगे चलकर अन्तमें—

'देवः पतिर्विदुषि नैषधराजगत्या निर्णीयते न किमु न व्रियते भवत्या ।
नायं नलः खलु तवास्ति महानलाभो यद्येनमुज्झसि वरः कतरः परस्ते ॥' (१३।३४)

इस एक ही श्लोकसे पञ्च नलोंके वर्णनसे तो ऐसा प्रतीत होता है कि सचमुच ही स्वयंवरमें स्वयं पधारकर साक्षात् सरस्वती देवीने यह राजवर्णन किया है।

महाकविने स्वयम्वरमें आयी हुई सरस्वती देवीके प्रसङ्गका जो वर्णन ( १०।७४-७८ ) किया है, उसमें उनका बहुश्रुतत्व स्पष्ट प्रतिभासित होता है।

आगे चलकर बारातका वर्णन भी महाकविने सूक्ष्मदर्शनपूर्वक बड़ा रोचक किया है। वर्तमान समयमें भी साधारण कोटिके लोगोंकी बारातमें बारातियोंकी ओरसे जो शान दिखलायी जाती है, बात-बातमें हँसी-मजाक चलता है उससे सभी परिचित हैं, तो फिर परमैश्वर्यशाली नैषधकी बारातमें जिसमें नट, विट, विदूषक आदि हास्योपजीवियोंसे लेकर बड़े-बड़े चतुर राजगण भी सम्मिलित हुए थे, उसमें हास तथा शानशौकत की क्यों कमी होती ? कन्याके पिता भीम बार-बार आप्त राजाओंको यथासमय शुभ मुहूर्तमें शीघ्र कार्य होनेके लिए दूतरूपमें भेजते हैं, किन्तु बारातियोंका मानो उधर ध्यान ही नहीं जाता, वे अपनी शानमें मस्त होकर धीरे-धीरे चल रहे हैं, तथा अनेक बार दूतरूपमें भीमप्रेषित आप्त राजाओं तथा उनके सहचरोंसे नलकी सेना बहुत बढ़ गयी। यथा—

'विदर्भराजः क्षितिपाननुक्षणं शुभक्षणासन्नतरत्वसत्वरः।
विदेश दूतान् पथि यान्यथोत्तरं चमूममुष्योपचिकाय तच्चयः॥' ( १६।५ )

जब सामान्य वर्गके भी कन्यापिता आदि बारातियोंके आदर-सत्कार एवं भोजनादिमें यथासम्भव किसी प्रकार की कमी नहीं होने देते, तब भला कुण्डिनपुराधीश राजा भीमके यहाँ नल-जैसे वरके बारातियोंके भोजनादिमें किस वस्तुकी कमी थी तथा ऐसे वर्णनकी उपेक्षा भी महाकवि श्रीहर्षको कैसे सह्य हो सकती थी। बारातियोंके विविध भोज्यपदार्थोंके वर्णन प्रसङ्गमें कल्पना विचक्षण श्रीहर्ष घी के विषयमें कहते हैं कि—यद्यपि मर्त्यलोकवासियों ने अमृतपान नहीं किया है, तथापि घी अमृतसे अधिक स्वादिष्ट है ऐसा अनुमान होता है; क्योंकि अमृतभोजी यज्ञोंमें जले ( दूषित ) हुए गन्धवाले भी जिस घीकी लालसा करते हैं। यथा—

'यदल्पपीता वसुधालयैः सुधा तदप्यदः स्वादु ततोऽनुमीयते।
अपि क्रतूद्बुधदग्धगन्धिने स्पृहां यदस्मै दधते सुधान्धसः॥' ( १६।७१ )

वाह ! क्या ही सुन्दर हृदयहारिणी कल्पना है, यहाँ गागरमें सागर ही भर दिया गया है।

## परिहासप्रियता—

मैं पहले लिख चुका हूँ कि बारातियोंके बात-बातमें परिहासपूर्ण व्यवहार देखे जाते हैं, उसे यहाँपर कविने दमयन्तीके भाई दम अर्थात् नलके छोटे सालेके द्वारा नाना प्रकारसे कराया है। और इतना ही नहीं, राजाओंसे भरी स्वयंवर सभामें भी दमयन्ती-दासियों के द्वारा दमयन्ती-निरस्त राजाओंको लक्ष्यकर कैसा उपहास कराया है, देखिये ! सरस्वतीदेवी स्वयम्बरमें आये हुए राजाओंका परिचय दे रही हैं, उसी प्रसङ्ग में

जब एक राजाका परिचय दे रही थीं, उसी बीच में दमयन्तीके हृद्गत अभिप्रायको जानने-वाली सखीने सरस्वती देवीको पानका बीड़ा देते हुए कहा कि इस राजाका वर्णन करते करते आपका मुख थक गया होगा, इस बीड़ेसे उसे दूर कर लें अर्थात् जिसे स्वामिनी नहीं चाहतीं उनका वर्णन करना व्यर्थ है, अतएव पानका बीड़ा चबाने के बहाने उसे समाप्त करें—

'विधाय ताम्बूलपुटीं कराङ्कगां बभाण ताम्बूलकरङ्कवाहिनी।
दमस्वसुर्भावमवेत्य भारती नयानया वक्त्रपरिश्रमं शमम्॥' (११।७६)

आगे चलकर बारातियोंके भोजन करने के पश्चात् मुखशुद्धयर्थं वैसी सुपारी दी गयी जो विच्छूके आकारकी थी अतः उसे लेते ही बारातियोंने बिच्छू समझकर तुरत फेंक दिया और यह देख वहाँपर उपस्थित दमपक्षीय हँस पड़े—

'मुखे निधाय क्रमुकं नलानुगैरथोज्झि पर्णालिरवेत्य वृश्चिकम्।
दमार्पितान्तर्मुखवासनिर्मितं भयाविलै-स्वभ्रमहासिताखिलैः॥' (१६।१०९)

बारातियोंके साथ दासियों, सखियों या वाराङ्गनाओं और छोटे साले दमका परिहास करने मात्रसे ही कविको सन्तोष नहीं हुआ तो उन्होंने राजा भीम तकको इधर घसीटा। जब सब बाराती भोजन करके निवृत्त हो मुखशुद्धयर्थ सुपारी, पान आदि भी ले चुके, तब उन्हें उपहार देते समय स्वयं राजा भीम भी एक नकली तथा एक असली दो दो रत्न अपनी हथेलीपर रखकर बारातियोंसे कहने लगे कि इन दोनों रत्नों-से जो रत्न आपको पसन्द हो, उसे आप लेलें, किन्तु अनभिज्ञताके कारण जब बाराती नकली रत्नको पसन्द करने लगे, तब मधुर स्मित करते हुए वे दोनों ही रत्न बारातियोंको दे दिये—

'अमीषु तथ्यानृतरत्नजातयोर्विदर्भराट् चारुनिनान्तचारुणोः।
स्वयं गृहाणैकमिहेत्युदीर्य तद् द्वयं ददौ शेषजिघृक्षवे हसन्॥' (१६।११०)

कविलोग प्रायः अपनी रचनाओंमें शृङ्गाररसकी भरमार कर देते हैं, क्योंकि उनकी उसीमें विशेष भक्ति होती है, किन्तु महाकवि श्रीहर्षने शृङ्गारके वर्णनके साथ अन्य रसोंका भी यथास्थान पर्याप्त वर्णन किया है। हंसकृत क्रन्दन एवं दमयन्तीका विरह वर्णन आदि करुणरसके गणनीय उदाहरण हैं। देखिये, श्रीहर्षने भयानक तथा करुणरसका एक ही साथ कैसा सुन्दर चित्रण किया है—

'एतद्भीतारिनारीगिरिगुहविगलद्वासरा निःसरन्ती
स्वक्रीडाहंसमोहग्रहिलशिशुभृशप्रार्थितोद्भिन्नचन्द्रा।
आक्रन्दद्भूरि यस्सयनजलमिलच्चन्द्रहंसानुबिम्ब-
प्रत्यासत्तिप्रहृष्यत्तनयविहसितैराश्वसीन्न्यश्वसीच्च॥' (१२।२८)

विवाहका दिन निश्चित हो जानेपर भीम अपनी सहधर्मिणीसे घरका समस्त वैवाहिक कार्य करनेके लिये कहकर स्वयं बाहरके कार्यका भार ग्रहणकर मरकसे इसकी श्रीमत्ताले

बाहर आते हैं कि उन्हें विशेष बात करनेका मानो अवसर ही नहीं है। ठीक ही है, विवाह-समयके निर्णीत होनेपर जो महान् उत्तरदायित्वपूर्ण भार कन्यापिताके ऊपर आ जाता है, उसे भुक्तभोगी या सहृदय ही कोई व्यक्ति समझ सकता है। राजाधिराज होते हुए भी भीमको कितनी चिन्ता है इसका प्रत्यक्ष उदाहरण कविने बहुत सुन्दर चित्रित किया है। योग्य वर-वरणका सुसमाचार सुनाकर वे सहधर्मिणी महारानीसे कहते हैं कि—'विवाह मङ्गल योग्य स्त्री-सम्बन्धी कार्योंको तुम स्त्रियाँ करो तथा हमलोग श्रौत-स्मार्त विधियोंको करते हैं' ऐसा कहकर उत्तर या स्वीकृति पाये विना ही झट बाहर आ जाते हैं—

'सृजन्तु पाणिग्रहमङ्गलोचिता मृगीदृशः स्त्रीसमयस्पृशः क्रियाः।
श्रुतिस्मृतीनान्तु वयं विदध्महे विधीनिति स्माह च निर्ययौ च सः॥' (१५।७)

तथा महारानीके आज्ञानुसार विविध प्रकारके पकवानोंको बनानेमें निपुणतमा पुरन्ध्रियाँ भी तुरन्त अपने-अपने कार्योंका निपुणतापूर्वक आरम्भ कर देती हैं—

'काचित्तदाऽऽलेपनदानमण्डिता कमप्यहङ्कारमगात्पुरस्कृता।
अलम्भि तुङ्गासनसन्निवेशनादपूपनिर्माणविदग्धयाऽऽदरः॥' (१५।१२)

साथ ही राजमहल तथा नगरकी सजावट होने लगती हैं। कपड़ेको काटकर तथा उन्हें उन्हीं सुगन्धि द्रव्योंसे सुवासितकर बनाये गये असमायिक फूलोंकी मालाओंके आधिक्यसे मार्ग चँदवासे आच्छादित की तरह दीखने लगे। उन कपड़ोंके असामयिक फूलोंकी सुगन्धको और कोई तो क्या, सौरभके पारखी भ्रमर भी नहीं पहचान सके और उन्हें सच्चा फूल समझकर सौरभलोभसे संभवतः आकृष्ट होने लगे—

'पथामनीयन्त तथाऽधिवासनान्मधुव्रतानामपि दत्तविभ्रमाः।
वितानतामातपनिर्भयास्तदा पटाच्छिदाऽकालिकपुष्पजाः स्रजः॥' (१५।१४)

विवाहार्थ वधू-वरका मण्डन तथा विवाहविधिका वर्णन नैषधकारने कुमारसंभवके पार्वती शङ्करके समान ही किया है, किन्तु नैषधका वर्णन अत्युदात्त विस्तृत एवं सरस है। कुमारसम्भवमें मण्डनके उपरान्त पार्वतीके दर्पण देखनेका वर्णन इस प्रकार है—

'क्षीरोदवेलेव सफेनपुञ्जा पर्याप्तचन्द्रेव शरत्त्रियामा।
नवं नवक्षौमनिवासिनी सा भूयाव भौ दर्पणमादधाना॥' (७।२६)

तथा नैषध में यही वर्णन निम्नांकित है—

'मणीसनाभौ मुकुरस्य मण्डले बभौ निजास्यप्रतिबिम्बदर्शिनी।
विधोरदूरं स्वमुखं विधाय सा निरूपयन्तीव विशेषमेतयोः॥
जितस्तदास्येन कलानिधिर्दधे द्विचन्द्रधीसाक्षिकमायकायताम्।
तथापि जिग्ये युगपत्सखीयुगप्रदर्शितादर्शवहूभविष्णुता॥
किमालियुग्मार्पितदर्पणद्वये तदास्यमेकं बहु चान्यदम्बुजम्।
हिमेषु निर्वाप्य निशासमाधिभिस्तदास्यसालोक्यमितं व्यलोक्यत॥
(१५।५०-५२)

उपर्युक्त दोनों ग्रन्थोंके उस वर्णनमें जहाँ पार्वती स्वयं दर्पण लेकर अपने मण्डन-विधिके बाद अपना सौन्दर्य निरीक्षण कर रही है, वहाँ दमयन्तीको एक ही नहीं, किन्तु दो-दो सखियाँ दर्पण दिखला रही हैं। इत्यादि वर्णनश्रेष्ठता स्पष्टतः प्रतिभासित होती है।

आगे और देखिये, कुमारसम्भव तथा नैषधचरितमें पतिके कहनेपर वधुओंके ध्रुवदर्शन करनेका क्रमशः इस प्रकार वर्णन है।

'ध्रुवेण भर्त्रा ध्रुवदर्शनाय प्रयुज्यमाना प्रियदर्शनेन।
सा दृष्ट इत्याननमुन्नमय्य ह्रीसन्नकण्ठ कथमप्युवाच ॥' (७।८५)
'ध्रुवावलोकाय तदुन्मुखभ्रुवा निर्दिश्य पत्याऽभिदधे विदर्भजा।
किमस्य न स्यादणिमाद्विसाद्विकस्तथापि तथ्यो महिमागमोदितः ॥' (१५।३८)

आगे चलकर विवाहके अनन्तर पुत्री तथा दामादको विदा कर उन्हें कुछ दूर पहुँचाकर वापस लौटते हुए राजा भीमने दमयन्तीके लिये सामयिक उपदेश दिया है, वह नारीजनोंके लिए अक्षरशः पालनीय है। वे सजलनयन होते हुए दमयन्तीसे कहते हैं कि-'हे पुत्रि! अपना अर्थात् तुम्हारा पुण्य ही तुम्हारा पिता है, सहनशीलता ही आपत्ति-विनाश करनेवाली है, मनस्तुष्टि ही सारी सम्पत्ति है और ये नल ही तुम्हारे सब कुछ हैं, इसके अतिरिक्त मैं तुम्हारा कोई नहीं हूँ'—

'पिताऽऽत्मनः पुण्यमनापदः क्षमा धनं मनस्तुष्टिरथाखिलं नलः।
अतः परं पुत्रि! न कोऽपि तेऽहमित्युदश्रुरेष व्यसृजन्निजौरसीम् ॥' (१६।११७)

विवाहोत्तर पति ही नारीका सर्वस्व है, ऐसा कहकर महाकविने थोड़े शब्दोंमें ही भारतीय संस्कृतिका महत्तम आदर्श प्रदर्शित किया है।

बारातके वापस लौटनेपर कन्यापक्षवालोंने बारातियोंका कैसा आदर-सत्कार किया और कौन-सा कार्य किस प्रकार हुआ, यह जाननेके लिए वरपक्षके गृहस्थित स्वजन बहुत उत्कण्ठित रहते हैं, साथ ही बारातियोंको भी अपने घरका समाचार जाननेकी उत्कण्ठा रहती है और जब दोनोंका प्रथम मिलन होता है तब वे परस्परमें एक दूसरेके द्वारा संक्षेपतः समाचार कहते-सुनते आगे बढ़ते हैं। यहाँ भी नलके विवाह करके वापस लौटनेपर राजधानीमें नियुक्त मन्त्री आदि नवदम्पतिकी अगवानी करने आते हैं तो परस्पर में एक दूसरेका समाचार संक्षेपमें सुनते हुए राजधानीमें प्रवेश करते हैं—

'कियदपि कथयन् स्ववृत्तजातं श्रवणकुतूहलचञ्चलेषु तेषु।
कियदपि निजदेशवृत्तमेभ्यः श्रवणपथे स नयन् पुरीं विवेश ॥' (१६।१२४)

नलके राजधानीमें लौट जानेके बाद स्वर्गको वापस जाते हुए इन्द्रादि देवताओंसे कलि आदि का साक्षात्कार होता है, उसमें कलिके सहचरोंका कविने ऐसा वर्णन किया है कि उनका स्वरूप ही पाठकोंके समक्ष दृष्टिगोचर सा होने लगता है। उनमें लोभका कितना मार्मिक वर्णन है—

'दैन्यस्तम्भमया नित्यमत्याहारामयाविन।

सुञ्जानजनसाकूदपश्या यस्यानुजीविनः ॥' ( १६।२५ )

आगे चलकर महाकविने कलिके मुखसे तात्कालिक धर्माचरणका वर्णन कराकर जो नग्नस्वरूप उपस्थित किया हैं, वह भी कम महत्त्वास्पद नहीं है। उसका इन्द्रादिदेवोंने युक्तिपूर्वक बहुत ही उत्तम ढंगसे खण्डन करते हुए धर्मका मण्डन किया है। किन्तु इतना तो कहना ही पड़ेगा कि जितने सबल शब्दोंमें धर्मका खण्डन किया गया है, उतने सबल शब्दोंमें मण्डन नहीं है।

अष्टादश सर्गमें नवदम्पतिकी रतिका वर्णन श्रीहर्षकी कामशास्त्रकी पारदर्शिता प्रकट करता है। उन्नीसवें सर्ग में प्राबोधिक वैतालिकमुखसे किया गया प्रभात-वर्णन बहुत ही हृदयहारी है। महाकविने नारीहृदयकी मृदुता तथा पुरुषहृदयकी कठोरताका कितना सुन्दर कल्पना द्वारा चित्रण किया है। वह कहते हैं कि पतिरूप चन्द्रके सर्वथा अस्त होनेके पहले नहीं, किन्तु उसके क्षीणकाय ( निष्प्रभ ) होनेके पहले ही चन्द्रप्रिया तारायें तथा रात्रि नष्ट हो गयी, यह उन परमसती लोगोंके लिये सर्वथा उचित ही है; किन्तु अपनी ऐसी प्रियाओं के नष्ट हो जानेपर भी चन्द्रमा जो मलिनकान्ति होकर स्थित है, शीघ्र मरा नहीं अतएव ज्ञात होता है कि इसका हृदय पत्थर का है—

'उडुपरिषदः किं नार्हत्वं ? निशः किमु नौचिती ?
पतिरिह न यत्ताभ्यां दृष्टो गणेयरुची गणः।
स्फुटमुडुपतेराश्मं वक्षः स्फुरन्मलिनाश्मन—
च्छवि यदनयोर्विच्छेदेऽपि मृतं बत न द्रुतम् ॥' ( १९।१९ )

श्रीहर्षका महावैयाकरणत्व—

श्रीहर्ष महावैयाकरण थे यह उनके तत्तत्स्थलोंमें दिये गये पद्यों एवं पदोंके द्वारा स्पष्ट हो जाता है। एतदर्थं यद्यपि बहुतसे उदाहरण इस ग्रन्थसे उपस्थित किये जा सकते हैं तथापि दिग्दर्शनार्थं निम्नलिखित केवल दो पद्य ही उद्धृत किये जाते हैं—

'क्रियेत चेत्साधुविभक्तिचिन्ता सा व्यक्तिस्तदा सा प्रथमाभिधेया।
या स्वौजसां साधयितुं विलासैस्तावत्क्षमा नामपदं बहु स्यात् ॥' ( ३।२३ )

उक्त पद्यमें हंसमुखसे नलका वर्णन कराते हुए कविने 'अपदं न प्रयुञ्जीत' 'एकवचनमुत्सर्गतः करिष्यते' इन वैयाकरणसम्मत सिद्धान्तोंकी ओर संकेत किया है—

'स्वं नैषधादेशमहो विधाय कार्यस्य हेतोरिति नानलः सन्।
किं स्थानिवद्भावमभवत्त दुष्टं ताहक्कृतव्याकरणः पुनः रुः ॥' ( १०।१३६ )

यहाँपर महावैयाकरण श्रीहर्षने इन्द्रादिके नलका रूप धारणकर स्वयम्वरमें आनेके प्रसङ्गका वर्णन करते हुए 'स्थानिवदादेशोऽनल्विधौ' ( पा० सू० १।१।५६ ) का संकेत किया है।

बीसवें सर्गके वर्णनसे श्रीहर्षका परमवैष्णव होना भी सिद्ध होता है। उन्होंने नलकृत

पूजाप्रकरणको लेकर जो वर्णन किया है, उसमें विष्णुके वर्णनकी ही प्रधानता दी है। उसी प्रसङ्गमें नामकीर्तनका माहात्म्य कहते हुए वे वर्णन करते है कि—हे विष्णो! नरकनाशक आपके नामका जो लोग लीलापूर्वक भी उच्चारण करते हैं, उन्हींसे नरकको डरना उचित हैं, वे लोग भला नरकसे क्यों डरें—

'लीलायाऽपि तव नाम जना ये गृह्णते नरकनाशकरस्य
तेभ्य एव नरकैरुचिता भीस्ते तु बिभ्यतु कथं नरकेभ्यः॥' (२१।९७)

आगे चलकर स्मरणमाहात्म्यका वर्णन कर (२१।९९) पुनः रामनाम कीर्तनके महत्त्वका विशेषरूपसे वर्णन करते हैं। वे कहते हैं—'हम जैसे साधारण ज्ञानी लोगोंके लिये सब नामोंमें विशेषभाव (समानता) रहनेपर भी हमें आपका 'राम'नाम ही गुणोंका स्थान प्रतीत होता हैं, यदि ऐसा नहीं था तो तीन जन्मों (बलराम, परशुराम तथा दशरथतनय राम) में आपने 'राम नामको क्यों स्वीकार किया?'—

'अस्मदाद्यविषयेपि विशेषे रामनाम तव धाम गुणानाम्।
अन्वबन्धि भवतैव तु कस्मादन्यथा ननु जनुस्त्रितयेऽपि॥' (२१।९०)

अन्तमें भक्तिभरित हृदय नल कहते हैं कि—हे भगवान्! संसार ही आपका स्वरूप है और आपने ही संसारको रचा है, अत एव आपके आश्चर्यजनक ऐश्वर्यको छोटे-से हृदयमें कितना ग्रहण करूँ, क्योंकि दरिद्र व्यक्ति सुमेरु पर्वतको पाकर भी फटे चिथड़ेमें कितना सोना बाँधता है—

'विश्वरूप! कृतविश्व! कियत्ते वैभवाद्भुतमणौ हृदि कुर्वे।
हेम नह्यति कियन्निजचीरे काञ्चनाद्रिमधिगत्य 'दरिद्रः॥' (२१।१०३)

श्रीहर्ष जिसका वर्णन करने लगते हैं, उसके वर्णनसे मानो थकते ही नहीं। इस इक्कीसवें सर्गमें दमयन्तीके पाससे नलके उठनेसे लेकर द्वारपर चिरकालसे प्रतीक्षा करते हुए राजाओंको दर्शन देने, उनसे उपहार ग्रहण करते हुए स्नानगृहमें आकर सविधि स्नान करनेके पश्चात् देव-पूजागृहमें उपस्थित होने, वहाँपर स्थापित देवपूजा सामग्रियोंका तथा विधिपूर्वक पञ्चदेव पूजनोपरान्त पुरुषसूक्त पाठ, मन्त्र जप, विष्णुस्तुति आदिका सविस्तर वणन किया है। आगे चलकर सन्ध्याकालके आसन्न होनेपर चक्रवाकवधूके आसन्न भावी विरहसे दयार्द्र प्रियतमा दमयन्तीके कहनेपर सायं सन्ध्योपासनसे निवृत्त हो क्रमशः सायंकाल, अन्धकार एवं चन्द्रमाका वर्णन स्वयं करते हैं तथा दमयन्तीसे भी चन्द्र वर्णन करानेके अनन्तर पुनः स्वयं चन्द्रवर्णन करने लगते हैं। इससे स्पष्ट विदित होता कि महाकवि श्रीहर्षका कल्पनाकोष बहुत विशाल एवं क्षयरहित है। जैसा मैंने ऊपर कहा हैं कि ये एक ही पदार्थका वर्णन बार-बार करके भी थकते नहीं, किन्तु कहीं भी ऐसे बार-बार वर्णनोंके प्रसङ्गमें किसी भी कल्पनाको ये दुहराते नहीं, प्रत्युत उत्तरोत्तर अभिनव कल्पना मात्राओंसे उसे अधिकाधिक सजाते ही जाते हैं। उदाहरणार्थ अनेक स्थलोंमें दम-

यन्तीके वर्णनका प्रसङ्ग आया है, किन्तु पाठकको समस्त वर्णन सर्वथा नूतन एवं महत्त्वपूर्ण ही प्रतीत होता है। महाकवि द्वारा स्थान-स्थानपर 'बहुल, अमा, पञ्चाग्य द्विजराज आदि शब्दों का नया-नया अर्थ करना उसकी परिष्कृति बुद्धिका विशद दिग्दर्शन है।'

## रसादिनिरूपण

इस नैषधचरितमें प्रधानतया शृङ्गाररसका तथा गौणतया अन्यरसोंका वर्णन है। शृङ्गाररसमें भी विप्रलम्भ शृङ्गार तथा सम्भोग शृङ्गार-दोनों ही का पर्याप्त मात्रामें वर्णन किया गया है। पाञ्चाल्यादि रीतियोंमें से इस ग्रन्थमें वैदर्भीरीतिका प्राधान्य है। इस बात का महाकवि हर्षने स्वयं स्पष्ट संकेत किया है—

'धन्यासि वैदर्भि ! गुणैरुदारैर्यया समाकृष्यत नैषधोऽपि।
इतः स्तुतिः का खलु चन्द्रिकाया यदब्धिमप्युत्तरलीकरोति ॥' (३।११६)

'गुणानामास्थानी नृपतिलक ! नारीति विदितां
रसस्फीतामन्तस्तव च तव वृत्ते च कवितुः।
भवित्री वैदर्भीमधिकमधिकण्ठं रचयितुं
परीरम्भक्रीडाचरणशरणामन्वहमहम् ॥' (१४।८८)

अलङ्कारोंमें श्लेष यमक अनुप्रासालंकारों की सर्वत्र भरमार है, इनके अतिरिक्त अर्थान्तरन्यास, उपमा, दृष्टान्त, निदर्शना आदि अलङ्कार भी विविध स्थलोंमें मिलते हैं। अतिशयोक्ति वर्णनमें तो श्रीहर्षने कमाल कर दिया है। कामपीडिता विरहिणी दमयन्तीकी विरहावस्थाका वर्णन करते श्रीहर्ष कहते हैं कि—कामाग्निसे दीपित दमयन्तीके बहुत-से ताजे कमलों को हृदयपर रखनेके लिये पुनः पुनः ग्रहण किया, किन्तु हृदय तक पहुँचनेके पूर्व ही उष्णतम श्वाससे मर्मर (अधसुखे) हुए उनको आधे मार्गसे ही वापस फेंक दिया—

'स्मरहुताशनदीपितया तया बहु मुहुः सरसं सरसीरुहम्।
श्रयितुमर्धपथे कृतमन्तरा श्वसितनिर्मितमर्मरमुज्झितम् ॥' (४।२९)

नल इन्द्रादिके दूत बनकर भीमकन्याके अन्तःपुरमें अलक्षित ही पहुँच गये है। वहाँ पर नलकी छायाको मणिकुट्टिमादिमें देखकर दो सखियाँ दोनों ओरसे बाँह फैलाए हुए उन्हें पकड़नेके लिए आती हैं, किन्तु वे उन्हें पकड़ नहीं पा रही हैं क्योंकि उन दोनोंके स्तन

---

१. 'विरहिभिर्बहु मानमवापि यः स बहुलः खलु पक्ष इहाजनि।
तदमितिः सकलैरपि यत्र तैर्व्यरचि सा च तिथिः किममा कृता ॥'
'मोहाय देवाप्सरसां विमुक्तास्ताराः शराः पुष्पशरेण शङ्के।
पञ्चास्यवत्पञ्चशरस्य नाम्नि प्रपञ्चवाची खलु पञ्चशब्दः ॥
'सकलया कलया किल दंष्ट्रया समवधाय वधाय विनिर्मितः।
विरहिणीगणचर्वणसाधनं विधुरतो द्विजराज इति श्रुतिः ॥'
(क्रमशः १।५७, २२।१९, ४।७२)

इतने उन्नत हैं कि दोनोंके स्तन परस्परमें सट जाते हैं और अलक्षित नल उनके बीचमें आजाते हैं। इस प्रकार उनके शरीरस्पर्शका अनुभवकर वे आत्मनिन्दा करते हैं और वे दोनों पुरुषशरीरके स्पर्श होनेसे रोमाञ्चित हो जाती हैं—

'मौलस्य शोकेऽभिमुखागताभ्यां भसुं निपीड्य स्तनसान्तराभ्याम्।
स्वाङ्गान्यपेतो विजगौ स पश्चात्पुमङ्गसङ्गोत्पुलके पुनस्ते॥' (६।२१)

उपजाति, वंशस्थ, बसन्ततिलका, वैताळीय, रथोद्धता, हरिणी, शार्दूलविक्रीडित, मन्दाक्रान्ता, स्रग्धरा आदि १९ छन्दोंमें इस ग्रन्थकी रचना की गयी है। श्रीहर्षने इस महाकाव्यमें नलके चरितका पूर्णतः वर्णन नहीं किया है, अत एव कतिपय विद्वानोंका मत है कि महाकाव्यको प्रायः शतपरिमित सर्गोंमें ग्रन्थकारने पूरा किया होगा, किन्तु अद्यावधि इस महाकाव्यमें वर्णित कथाभागके आगे श्रीहर्षकृत कोई कथाभाग नलका उपलब्ध नहीं हो सका है, अत एव नारायण भट्टके इस कथन को सत्य मानना पड़ता है कि महाभारतादिमें वर्णित नलके अग्रिम चरित नीरस एवं नायकके उदयाभाव वर्णन करने से रसभङ्गकारक था, अतएव सहृदयाह्लादोत्पादन ही काव्यका मुख्य उद्देश्य होनेसे महाकवि श्रीहर्षने इस महाकाव्यमें उनके शेष चरितका वर्णन नहीं किया है।[1]

## श्रीहर्षके निवासादिके सम्बन्धमें विविध मत—

कतिपय विद्वान् श्रीहर्षको कन्नौजके अधीश्वर जयन्तचन्द्रके राजसभापण्डित होनेसे कन्नौजका निवासी मानते हैं। कन्नौज (कान्यकुब्ज) के राजाका आश्रित होना श्रीहर्षने स्वयं स्पष्ट कहा है—

'ताम्बूलद्वयमासनं च लभते यः कान्यकुब्जेश्वरा-
द्यः साक्षात्कुरुते समाधिषु परं ब्रह्म प्रमोदार्णवम्।
यत्काव्यं मधुवर्षि धर्षितपरास्तर्केषु यस्योक्तयः
श्रीश्रीहर्षकवेः कृतिः कृतमुदे तस्याभ्युदीयादियम्॥' (प्रशस्ति ४)

तथा कुछ विद्वान् गौडोर्वीशकुलप्रशस्ति तथा नवसाहसाङ्कचरितके इनकी रचना होने एवं नैषधचरित के वर्णनके आधारसे इन्हें बङ्गदेशज मानते हैं। तथा कुछ विद्वान् श्रीहर्षकी 'कश्मीरैर्महिते चतुर्दशतयीं विद्यधद्भिर्महाकाव्ये.........(१६।१३०)' उक्तिके आधारपर इन्हें कश्मीरी मानते हैं। किन्तु राजशेखरसूरिकृत प्रबन्धकोशके पूर्वोद्धृत वचनके आधार पर इनका काश्मीरी होना सिद्ध नहीं होता।

जैसा कि पहले कहा गया है 'कान्यकुब्जाधीश्वर जयन्तचन्द्रके सभापण्डित श्रीहर्षने

---

१. 'आनन्दपदेन तुष्टयेऽस्तु इत्याशिषा च ग्रन्थसमाप्तिं द्योतयति। महाभारतादौ वर्णितस्याप्युत्तरनलचरित्रस्य सनीरसत्वान्नायकानुदयवर्णनेन रसभङ्गसद्भावाच्च काव्यस्य च सहृदयाह्लादनफलत्वाच्चाग्रोत्तरचरित्रं श्रीहर्षेण न वर्णितमित्यादि ज्ञातव्यम्।' (२२।१४८ प्रकाशव्याख्या)

